है या थोड़ा सा श्रम करने पर भी वह थक जाता है या उसकी हृदय गति तीव्र हो जाती है अर्थात् उसे धड़कन होने लगती है । उसका श्वास चढ़ जाता है । उसे पसीना अधिक आने लगता है या उसे प्रतीत होता है कि श्रम से शीघ्र थकावट हो जाने पर भी उसकी क्रिया शीलता बढ़ गई है । यह रोग क्योंकि सर्दी के अन्त में, गर्मी के शुरु में आरम्भ होता है । रोगी को यह भी पता लगता है कि उसे गर्मी सहन नहीं होती या उसे पता लगता है कि उसके मूत्र की मात्रा बढ़ गई है जिससे उसे रात को २-३ बार मूत्र त्याग करने के लिये उठना पड़ता है । स्वेद तथा मूत्र के अधिक आने से उसे प्यास भी अधिक लगने लगती है ।

हृदय :-
--------

हृदय की परीक्षा करने पर हृदय तथा नाड़ी गति ९०-१४० प्रतिमिनट होती है जो मानसिक उद्वेग से और बढ़ जाती है । ग्रीवा में Carotid धमनी का धमन होता हुआ दिखाई पड़ता है । मानसिक रोग में निद्रा काल में नाड़ी गति मन्द हो जाती है । पर इस रोग में उस समय भी नाड़ी गति तीव्र रहती है। क्योंकि शरीर में पचन प्रक्रिया के तीव्रतर हो जाने से उसे रक्त अधिक चाहिये होता है । अत: हृदय को तीव्र रहना पड़ता है । हृदय का संकोच कालिक (Systolic) रक्त भार बढ़ा हुआ होता है । इसीलिये रोगी का नाड़ी भार (Pulse Pressure) बढ़ा हुआ होता है (नार्मल ४० के लगभग होता है) रोग चिरकाल तक रहे तो हृदय शिथिल (Dilated) होकर आकार में बड़ा हो जाता है, निर्बल हो जाता और अन्त में उसके मांस में क्षीणता होकर auricular fibrillation (अति हृदय वैषम्य) का रोग हो जाता है ।

आंखों के आगे की ओर उभर जाने या ऊपर की पलकों के पीछे की तरफ संकुचित हो जाने से नेत्रोद्गम Exophthalmos का लक्षण इस रोग में इतना स्पष्ट होता है कि इस रोग को Exophthalmic Goitre भी कहते हैं । आंखों के पीछे के आवरण में fatty oedema या अति वृद्धि के हो जाने से ये आगे को उभर जाती है ।

नाड़ी मण्डल सम्बन्धी लक्षण :-
------------------------------

इस रोग के कारण रोगी के मन तथा शरीर में विक्षोभशीलता तथा चेष्टा शीलता (Nervousness) का लक्षण बढ़ जाता है । बिस्तरे पर पड़ा हुआ भी चेष्टा शील रहता है । उसमें अस्थिरता (Hyperkenesis) का लक्षण इतना बढ़ा होता है कि वह एक स्थिति में देर तक नहीं रह सकता । मानसिक विक्षोभ शीलता इतनी होती है कि स्वल्प कारण से क्रुद्ध हो जाता एवं आपे से बाहर हो जाता है । शीघ्र विचलित हो जाने के कारण अकारण रोदन का लक्षण भी हो सकता है, उसे निद्रा भी कम आती

है । मानसिक अस्थिरता के बढ़ने से चेष्ठा प्रधान मानस रोग (Mania) भी हो सकता है । अस्थिरता की वृद्धि के कारण हाथों की अंगुलियों में कम्पन (Tremors) होने का लक्षण भी होता है जो हाथ को फैलाने, लिखने, या प्याले को उठाकर मुख तक लाने या क्रोध के समय अधिक स्पष्ट हो जाता है ।

त्वचा सम्बन्धी लक्षण :-

२-रक्तवाहिनियां फैली रहती हैं Vasodilatation हो

Vasomotor नाड़ियों के विक्षोभ के कारण स्वेद अधिक आता है जिससे चेहरे, हाथ-पांव गर्म तथा कुछ गीले से रहते हैं । त्वचा के गर्म रहने से गर्मी सहन नहीं होती । बाल भी गिरने लग जाते हैं ।

भेदक लक्षण :-

हृदय रोग, चिन्ता प्रधान मानस रोग तथा क्षय रोग से इस रोग का सन्देह हो सकता है । परन्तु यदि गल ग्रन्थि आकार में बढ़ी हो, रोगी की आयु मध्यमायु से ऊपर की हो, ज्वर न हो, निद्रा के समय भी नाड़ी गति कम न होती हो, ५ ग्रेन Pot.Iod. के २-३ सप्ताह तक दिन में एक बार देने से रोगी को लाभ हो जाता हो तो इस रोग का निश्चय हो जाता है । उपर्युक्त परीक्षा विधियों से भी इस रोग का निश्चय हो जाता है अर्थात् Basic Metabolic Rate इस रोग में + २० से + ६० प्र०श० तक बढ़ा हुआ होता है । Blood Cholesterol घटकर १४० मिलि० प्र०श० से नीचे आ जाता है ।

चिकित्सा :-

सामान्य चिकित्सा :-

इस रोग में क्योंकि धात्वीय पचन प्रक्रिया बढ़ी हुई होती है । रोगी को पड़े हुए, विश्राम की अवस्था में ही रहना चाहिये । हलका भोजन अधिक मात्रा में देना चाहिये, उसमें प्रोटीन्स, Dextrose, तथा विटामिन्स अधिक होने चाहियें । जल अधिक मात्रा में पिलाना चाहिये । ३ हजार कैलोरीज का भोजन देने से रोगी का Negative Nitrogen Balance नार्मल हो जाता है । विटामिन " बी " कम्प्लेक्स का प्रयोग भी होना चाहिये ।

रोगी में शारीरिक एवं मानसिक अस्थिरता या चेष्ठा वृद्धि की शान्ति के लिये उसे Phenobarbitone $\frac{1}{2}$ ग्रेन की मात्रा में प्रातः सांय २ बार या ३ बार मिलना चाहिये या Reserpine का .२५ मिलि० मात्रा में दिन में २-३ बार प्रयोग करना चाहिये ।

शरीर में कहीं पर पूयभाव (Sepsis) हो तो उसकी चिकित्सा भी होनी चाहिये ।

गल ग्रन्थि विरोधी (Antithyroid) औषधियां :-

Thiouracil तथा उसके समस्त योगों (Compounds) में से :-

(१) Propylthiouracil का प्रयोग इस रोग में विशेष रुप से किया जाता है। इसका प्रयोग करने पर इस ग्रन्थि के अन्दर Inorganic Iodide से organic Iodine को तैयार करने की प्रक्रिया मन्द हो जाती है। इससे सूक्ष्म रसों (Hormones) के बनने की प्रक्रिया स्वभावत: मन्द पड़ जाती है अर्थात् Peroxidose की क्रिया जो Iodine की उत्पत्ति के लिये आवश्यक होती है वह मन्द पड़ जाती है। रोग मृदु हो तो इसे १०० मिलि० मात्रा में दिन में २ या ३ बार, रोग तीव्र हो तो दिन में ४ बार ६-६ घन्टे पर दिया जाता है। इससे १-१½ मास में रोगी का B.M.R. नार्मल हो जाता है। दूसरे शब्दों में उसकी नाड़ी गति तथा भार आदि नार्मल हो जाते हैं। इसके बाद इस औषधि की चालू मात्रा २५-५० मिलि० की प्रतिदिन लगभग १ वर्ष तक जारी रखनी चाहिये। श्वेत कण परीक्षा या W.B.C. की परीक्षा करते रहना चाहिये और जब वे ४५०० से कम होने लगें तब इस औषधि का प्रयोग बन्द कर देना चाहिये। क्योंकि Agranulocytosis इस औषधि के विषैले प्रभाव का सूचक होता है। इस औषधि के प्रयोग से ५०-६० प्र०श० रोगी अच्छे हो जाते हैं अर्थात् फिर उन्हें इस रोग का पुनराक्रमण नहीं होता।

(२) Carbimazole (Neomercazole) :- यह भी ग्रन्थि में Iodide से organic Iodine की उत्पत्ति को कम करती है। इस समय गलगण्ड विरोधी औषधियों में यह सबसे अधिक प्रचलित औषधि है। Thiourea के समासों से कम विषैली है और उनके बराबर कार्यकारी है। रोग मृदु हो तो ५ मिलि० मात्रा में दिन में ३-४ बार दी जाती है। रोग कुछ प्रबल हो तो १० मिलि० मात्रा में दिन में ३ बार दी जाती है। रोग अधिक प्रबल रुप में हो तो २० मिलि० मात्रा में दिन में ३ बार दी जाती है अर्थात् इसकी दैनिक मात्रा ३० से ६० मिलि० तक होती है। इसकी १ गोली ५ मिलि० की मिलती है। जब रोगी का B.M.R. नार्मल हो जाय तब रोगी की अवस्था को देखते हुये इसकी ५ से ३० मिलि० दैनिक मात्रा चालू कर देनी चाहिये और इसे धीरे धीरे कम करते हुए १ वर्ष तक का समय हो जाने पर बन्द कर देना चाहिये। बाद में ६ मास तक समय समय पर रोगी की जांच होती रहनी चाहिये क्योंकि यदि इस रोग ने फिर होना होता है तो ६ मास तक यह फिर हो जाता है तब तक यह रोग न हो तो फिर बहुत कुछ निश्चिन्तता हो जाती है। agranulocytosis कण्डू, लाल चकत्ते, शीत पित्त आदि लक्षण होने लगें तो भी इसे बन्द कर देना चाहिये। तथा Penicillin ... [illegible]

Potassium Perchlorate (Peroidin) यह औषधि बाहर से आये Iodide का गल ग्रन्थि में संचित होना बन्द कर देती है। इसीलिये इसके प्रयोग के समय Iodide की औषधि का प्रयोग नहीं करना चाहिये प्रारम्भ में इसे २५० मिलि० मात्रा में दिन में ४ बार दिया जाता है। इससे $१\frac{1}{2}$,२ मास में रोगी का B.M.R. नार्मल हो जाता है। जब भी वह ऐसा हो जाय तब इसे २५० मिलि० मात्रा में केवल २ बार देना आरम्भ करना चाहिये फिर इसकी दैनिक मात्रा क्रमश: २५० और २०० मिलि० दैनिक करते हुये इसे लगभग १ वर्ष तक जारी रखना चाहिये। बन्द करने के बाद ६ मास तक रोगी की जांच होती रहनी चाहिये / कि उसका B.M.R. फिर बढ़ता तो नहीं। यह औषधि बहुत कम विषैली है। तो भी इसके सेवन काल में अरुचि, त्वचा पर चकत्ते (Maculopapular Rash) होने लगें तो इसे बन्द कर देना चाहिये। इन औषधियों के २-३ मास के प्रयोग के बाद लाभ प्रतीत होने लगता है आधे के लगभग रोगियों में इन औषधियों से काफी आराम आ जाता है।

Radio Active Iodine. Iodine १३१ -

---

जिन रोगियों को गल गण्ड विरोधी उपर्युक्त औषधियों के प्रयोग से भी लाभ नहीं होता तथा आयु के बड़े होने या हृदय के रुग्ण होने के कारण जो शल्य कर्म के भी योग्य नहीं हैं, ऐसे ४५ वर्ष से ऊपर के व्यक्तियों के लिये यह चिकित्सा बड़ी उपयोगी है। केवल एक ग्लास जल जिसमें Isotope (अर्थात् जिसे I Iodine जिनके atom में Neutrons को प्रविष्ट करके कृत्रिम तौर से उसका Atomic weight बढ़ा लेते हैं) घुला होता है एक बार पीना पड़ता है। परन्तु क्योंकि पहले इसकी एक Tracer मात्रा ३०-५० Microcuries की मुख द्वारा देकर २४ घन्टे बाद यह ग्रन्थि उसे कितना पकड़ लेती है इसकी जांच करके और बढ़ी हुई गल ग्रन्थि का भार कितना है इसकी भी जांच करके इस औषधि की चिकित्सा सम्बन्धी मात्रा निकालनी पड़ती है / इसलिये यह चिकित्सा विशेष सुव्यवस्थित और इस चिकित्सा के विज्ञ चिकित्सकों से युक्त चिकित्सालयों में ही हो सकती है। साधारणत: इसकी चिकित्सा सम्बन्धी मात्रा ~~३-५~~ ९० Millicuries की होती है (क्योंकि औसतन गल ग्रन्थि का भार ५० ग्राम होता है) जो एक ग्लास जल में मिला मुख द्वारा दी जाती है। क्योंकि उसे Radio Active औषधि दी गई है + (जिनसे Radiation होता है या उनमें से Energy निकलती रहती है) इसलिये इसके बाद रोगी का विशेष ध्यान रखना पड़ता है। यह औषधि इस ग्रन्थि के अन्दर पहुंच कर उन सैलों को जो इसे पकड़ कर अपने अन्दर जमा कर लेते हैं नष्ट कर देती है। इस औषधि की इतनी मात्रा दी जाती है कि जिससे इस ग्रन्थि के अन्दर सैलों का नाश अधिक न हो जाय, / इतना ही हो कि जिससे रोग शान्त हो जाय। १ मास के समय के बाद इसका प्रभाव आरम्भ हो जाता है और ३ मास के समय तक गल ग्रन्थि आकार में छोटी हो जाती तथा उसका कार्य भी नार्मल हो जाता है / (इतना समय रोगी को प्रतीक्षा करनी चाहिये) लगभग ५० से ८० प्र०श० व्यक्तियों में यह रोग शान्त हो जाता है / (और रोगी शारीरिक मानसिक रूप से स्वस्थ हो जाता है) अधिक सैलों के नष्ट हो जाने से

Hypothyroidism के होने का भय अवश्य रहता है जो इस चिकित्सा का एक बड़ा दोष है। १२ वर्ष से जब से यह चिकित्सा विधि आरम्भ हुई है (१६६२) २०-२५ प्र०श० में यह उपद्रव होता देखा गया है।

Subtotal Thyroidectomy, Partial Thyroidectomy :-

यदि किसी गल गण्ड विरोधी (Antithyroid) औषधि के १ वर्ष तक देने पर भी फिर यह रोग हो जाता हो या इस औषधि के देने से गल ग्रन्थि आकार में और बड़ी हो जाती हो या जब इन औषधियों का किसी पर विषैला प्रभाव शीघ्र हो जाता हो या यह बढ़ी हुई ग्रन्थि Nodular हो या Toxic Nodular Goitre हो तब यह शल्य कर्म किया जाता है, जिसमें इस ग्रन्थि का एक भाग निकाल दिया जाता है। शल्य कर्म से पहले निम्नलिखित औषधि चिकित्सा करने से इसके अन्दर विद्यमान रक्त की मात्रा कम हो जाती है। ग्रन्थि आकार में छोटी हो जाती है। रोगी की हृदय तथा नाड़ी गति कम हो जाती हैं। उसकी शारीरिक मानसिक विक्षोभशीलता घट जाती है। B.M.R. घट जाता है।

Iodine चिकित्सा :-

रोगी को Lugol's Solution (१० प्र०श० Pot.Iod. के घोल में ५ प्र०श० Iodine होता है तथा इसकी १ बुन्द में ६ मिलि० Iodine रोगी के अन्दर जाता है) ५-१० बुन्द की मात्रा में १ औन्स दूध या सन्तरे के रस में मिला कर (जिसमें इसका स्वाद व रंग छिप जाते हैं) दिन में ३ बार १२-१५ दिन तक दे दिया जाता है। जब तक इसका प्रभाव अपनी पूर्णता पर पहुंच जाता है और उसके बाद कम होने लगता है।

उपद्रव चिकित्सा :-

Exophthalmos:- नेत्रोद्गम के लक्षण का कारण निश्चित नहीं हो पाया है। समझा जाता है कि Periorbital (नेत्र गोलक के चारों ओर के) अवयवों में शोथ के कारण यह लक्षण होता है तथा Prednesolone के २० मिलि० दैनिक मात्रा में देने से यह शान्त होने लगता है। नेत्रों में किसी स्नेह के डालते रहने तथा अन्धेरे चश्मे के लगाने से उभरे हुए नेत्रों की वाह्य द्रव्यों से रक्षा हो जाती है।

हृदय सम्बन्धी उपद्रवों के लिये विश्राम के साथ Digoxin तथा मूत्रल औषधियों का प्रयोग करना चाहिये। चेष्टा प्रधान मानस रोग हो तो Chlorpromazine २०-५० मिलि० का प्रयोग करना चाहिये।

आयुर्वेद में :-

सुश्रुत (नि०११) ने Simple Goitre को क्योंकि उसमें इस

ग्रन्थि के अन्दर अति वृद्धि की प्रक्रिया होती है । श्लैष्मिक गल गण्ड कहा है । तथा सदोष गल गण्ड (Hyperthyroidism) को क्योंकि उसमें इस ग्रन्थि के अन्दर क्षीणता की प्रक्रिया होती है वातिक गल गण्ड कहा है । इसके कारण रोगी का शरीर क्षीण होने लग जाय तो सुश्रुत का कथन है कि वह असाध्य होता है । अर्बुद युक्त गल गण्ड(Nodular Goitre) को उसने मेदोमय गलगण्ड कहा है । इसकी चिकित्सा के विषय में (सु०चि०१८) इतना ही उल्लेखनीय है कि सामुद्रादि पंच लवणों को तेल के साथ पीने का विधान जो उसने श्लैष्मिक गल गण्ड में किया है वह बड़ा वैज्ञानिक है ।

Primary Myxoedema :-
--------------------------

पहले पहल Sir William Gull (१८७३) ने इस रोग का पता हमें दिया तथा Dr.Ord. (१८७७) ने इस रोग का नाम Myxoedema रक्खा क्योंकि उनका कथन था कि धातु पाक की कमी के कारण Mucin त्वचा के नीचे जमा हो जाता है जिससे Oedema हो जाता है, यद्यपि इस श्वयथु में दबाने से गढ़ा नहीं पड़ता। बाद में यह पता चला कि Mucin नहीं पर Mucus की तरह का पदार्थ (Mucoid) त्वचा में बैठता है तो भी ऑर्ड साहब का चलाया हुआ नाम ही अब तक चला आता है । जिन प्रदेशों में गिल्हड़ (Goitre) का रोग होता है उनमें विशेषत: ३०-६० वर्ष की आयु की स्त्रियों में आर्तव नाश काल या गर्भावस्था में गल ग्रन्थि के अन्दर क्षीणता (Atrophy) के हो जाने का रोग हो जाता है । इसके कारण के विषय में कुछ निश्चय नहीं हो पाया । परीक्षक लोग बताते हैं कि इस रोग से रुग्ण व्यक्तियों में से ८० प्र०श० के प्लाज्मा में उन्होंने इस ग्रन्थि के Thyroglobulin आदि तत्वों के विपरीत Antibodies पाये हैं । Doniac et al. (१९५६) ने नार्मल गल ग्रन्थि के Extract को रोगी के सीरम में मिला के Precipitate भी प्राप्त किया है ।

४५ वर्ष से ऊपर की आयु की स्त्रियों में पाये जाने वाले एक गिल्हड़ के रोग में भी जिसमें यह ग्रन्थि आकार में बड़ी पर रबड़ की तरह मुलायम होती है जिसमें चिरस्थायी शोथ के कारण इस ग्रन्थि के अपने अवयव तो लुप्त हो जाते, उनके स्थान पर Lymphoid Follicles (लसीकावाही सूक्ष्म ग्रन्थियां) भर जाते हैं जिससे इसे Lymphadenoid Goitre कहते हैं । और क्योंकि पहले पहल जापान के Hashimoto (१९१२) ने इसका पता लगाया । इसलिये जिसे Hashimoto's Disease भी कहते हैं । ये Antibodies पाये जाते हैं । स्पष्ट है कि प्लाज्मा में पाये जाने वाले ये Antibodies गल ग्रन्थि के अन्दर विद्यमान किसी Antigen के विपरीत उत्पन्न होते हैं (autoimmune thyroiditis) । अनुमान है कि रोगी के अन्दर विद्यमान यह Autoimmunity, इस ग्रन्थि के नष्ट करने का कारण हो सकती है अर्थात् रोगी के

रक्त के सीरम में कोई ऐसा Cytotoxic पदार्थ है जो गल ग्रन्थि के सेलों के लिये भंजक ( Lysis के करने वाला) होता है। तथापि इस ग्रन्थि के इस प्रकार क्रमशः नष्ट होते जाने की प्रक्रिया अभी तक कुछ स्पष्ट नहीं हुई है।

सम्भव है Iodine के जल तथा भोजन आदि द्वारा उचित मात्रा में न मिलने से तथा गिल्हड़ (Goitre) के उपद्रव रूप में या रक्त में विद्यमान किसी विष या संक्रमण (Infection) के कारण Thyroiditis (गल ग्रन्थि शोथ) के चिरकाल तक रहने से या Pituitary ग्रन्थि की मन्दता (Hypopituitarism) के कारण, या गल ग्रन्थि विरोधी किसी औषधि के चिरकाल तक सेवन करते रहने से यह रोग उत्पन्न होता है।

गल ग्रन्थि की परीक्षा करने पर वह आकार में छोटी होती है। इसकी स्रावी सेलों से बनी झिल्ली में स्नायु भाव के हो जाने से यह कुछ कठोर हो जाती है। इस प्रकार गल ग्रन्थि के क्षीण हो जाने के साथ साथ स्त्री पुरुष ग्रन्थियां (Ovaries,Testes) भी क्षीण हो जाती हैं। गल ग्रन्थि के क्षीण हो जाने से शरीर की परिपक्व प्रक्रिया (B.M.R.) क्रमशः मन्द, मन्दतर होती जाती है। (-३५ से -४५ प्र०श० तक हो जाती है) परिणामतः रक्त के अन्दर Cholesterol की मात्रा बढ़ जाती है और १०० मिलिलि० में ३००-४०० मिलि० तक हो जाती है (नार्मल १४०-२८० मिलि०) प्रोटीन का परिपक्व कम होने से वह शरीर में नाना स्थानों पर जमा हो जाती है। रक्त के सीरम में भी उसकी मात्रा बढ़ जाती है। कार्बोहाइड्रेट का परिपक्व कम होने से इनमें से बहुत सों में Carbohydrate Tolerance बढ़ जाती है अर्थात् ४ युनिट Insulin के शिरा द्वारा देने के बाद नार्मल व्यक्ति के रक्त में खाण्ड की जितनी मात्रा घट जाती है इस रोगी में उतनी नहीं घटती। परिपक्व प्रक्रिया की मन्दता के कारण शरीर का तापमान कम रहता है। हाथ पांव ठन्डे रहते हैं। पिपासा कम लगती है। अन्दरूनी गरमी की कमी से बाहर की सरदी असह्य हो जाती है। गरमी की मौसम अधिक अनुकूल मालुम होती है।

परिपक्व की न्यूनता के कारण एक प्रकार का Mucoid पदार्थ या प्रोटीन पदार्थ त्वचा के नीचे बैठता जाता है जिससे चेहरे, पलकों, ग्रीवा हंसली की हड्डियों (Clavicles) के ऊपर के गढ़ों, हाथों, पैरों आदि के ऊपर की त्वचा फूली हुई या उभरी हुई दीखती है। इसी तरह नासा पश्चिम प्रदेश, गले, मुख, जीभ, कण्ठ, भोजन प्रणाली आदि की आभ्यन्तर श्लैष्म कलाओं के नीचे भी यही प्रोटीन पदार्थ बैठता जाता है। शारीरिक सेलों के बीच बीच के ( Extracellular या Interstitial) प्रदेशों में भी यह पदार्थ बैठता जाता है। वहां वहां Osmotic भार के बढ़ जाने से वहां वहां लवण तथा जल की मात्रा भी बढ़ जाती है

इन लक्षणों के अतिरिक्त धात्वीय पचन (Metabolism) की न्यूनता के कारण शरीर की कार्यकारिणी शक्ति (Energy) जो इसी पचन के परिणाम में होती है घट जाती है । अर्थात् रोगी की शारीरिक, मानसिक, वाचिक सभी चेष्टायें मन्द पड़ जाती हैं । इसीलिये रोगी देखने में मन्द, निद्रालु, उदासीन, भावहीन, सा दीखता है ।

त्वचा सम्बन्धी लक्षण :-
---

रोगी की त्वचा देखने में शुष्क, खर, कठोर, शीतल और फीके रंग की होती है । रोम मूलों और स्वेद ग्रन्थियों का पोषण न होने से सिर भौंहों आदि के बाल गिरने लगते हैं, ~~xxxxxxxxxx~~ वे संख्या में कम व पतले हो जाते हैं । स्वेद कम आता है । नख भंगुर हो जाते हैं । चेहरा, हाथ, पैर, होठ, पलकें आदि भारी दीखती हैं ।

हृदय सम्बन्धी लक्षण :-
---

हृदय गति, नाड़ी गति मन्द होती है । नाड़ी की Volume भी छोटी होती है अर्थात् प्रतिमिनिट में आगे जाने वाली रक्त की मात्रा घट जाती है । दूसरे शब्दों में रक्त संचार की गति कम होती है । निर्बलता वश हृदय कुछ फैल जाता या शिथिल हो जाता है । (Dilated) उसके शब्द भी कुछ मध्यम होते हैं । हृदय पोषक रक्तवाहिनियों में कुछ अवरोध (Atheroma) हो सकता है । शरीर की रक्त वाहिनियां भी मोटी हो जाती हैं । रक्त भार घटा हुआ नहीं होता । कुछ बढ़ा हो सकता है ।

मस्तिष्क सम्बन्धी :-
---

गन्ध, स्वाद, श्रवण आदि संज्ञाओं की प्रतीति मन्द हो जाती है । चेष्टायें भी मन्द होती हैं । स्मृति, बुद्धि आदि मानस शक्तियां भी मन्द होती हैं । Thyrotoxicosis की उन्निद्रता और तीव्रता के विपरीत इसमें तन्द्रालुता और मानसिक मन्दता या मूर्छा का लक्षण होता है ।

पाचन सम्बन्धी :-
---

आमाशय रस की उत्पत्ति कम होती है । (Hypochlorhydria ५० प्र०श० में Achlorhydria ) आमाशय गति तथा आन्त्र गति भी मन्द होती हैं । परिणामतः भूख कम लगती है । भोजन की मात्रा घट जाती है । Thyroid के अधिक सक्रिय होने पर अतिसार का लक्षण होता है । इस ग्रन्थि के मन्द हो जाने पर मल बन्ध का लक्षण हो जाया करता है ।

रक्त सम्बन्धी :-
---

रक्त कणों तथा रक्त रंजक द्रव्य दोनों की उत्पत्ति कम होती है । अर्थात् पाण्डु Mycrocytic Hypochromic तथा Mocrocytic

किस्म का होता है अर्थात् Achlorhydria और Pernicious Anaemia दोनों लक्षण इस रोग में पाये जाते हैं। सम्भवत: Thyroid तथा आमाशय दोनों Foregut से उत्पन्न होने के कारण Iodide को पकड़ते हैं।

जननेन्द्रिय :-

इस रोग में पुंस्त्व शक्ति नष्ट हो जाती है तथा आर्तव भी कम हो जाता है। (Hypomenorrhoea).

इन लक्षणों के अतिरिक्त Serum Protein Bound Iodine १०० मिलिलि० सीरम में ४ Gamma से कम होता है। Radioactive Iodine (आयोडीन १३१) के देने पर २४ घन्टे बाद इस ग्रन्थि की पकड़ (Uptake) १० प्र०श० से कम मिलती है।

## Myxoedema की चिकित्सा :-

Thyroideum (Dried Extract of Thyroid) का इस रोग में प्रयोग होते हुए ६० वर्ष के लगभग हो चुके हैं। इसका प्रयोग अति स्वल्प मात्रा में आरम्भ करना चाहिये क्योंकि इस औषधि के देने से शरीर में होने वाली धात्वीय पक्व की प्रक्रिया तीव्र हो जाती है जिससे हृदय पर रक्त को आगे भेजने का कार्य भार आ पड़ता है परन्तु यदि रोगी की आयु बड़ी हो, हृदय में अतिवृद्धि या शिथिलता हो या उसकी पोषक धमनियों में Atheroma के होने से हृदय मांस का पोषण ही न हो रहा हो तो हृदय के ऊपर कार्य भार के बढ़ जाने पर उसके पोषण के कम होने से उसमें Myocardial Infarction का उपद्रव हो सकता है। अत: प्रारम्भ में इस औषधि की मात्रा बहुत छोटी होनी चाहिये। $\frac{1}{8}$ ग्रेन से $\frac{1}{4}$ ग्रेन मात्रा में इसे दिन में १ बार देना चाहिये। १ सप्ताह बाद मात्रा $\frac{1}{4}$ ग्रेन की वृद्धि करनी चाहिये। जब तक या तो रोग सुधारने लग जाय या हृदय गति या नाड़ी गति बढ़ कर ७५ प्रतिमिनट से ऊपर हो जाय या शरीर पर स्वेद आने लग जाय तब इस औषधि को २ सप्ताह के लिये बन्द करके फिर इस औषधि की वह उचित मात्रा शुरु कर दें जिससे नाड़ी ७५-८० से ऊपर न जाये। इस औषधि की परम दैनिक मात्रा १$\frac{1}{2}$,३ ग्रेन है। इससे अधिक देने की आवश्यकता नहीं रहती।

रोगी की आयु छोटी हो तो हृदय सम्बन्धी निर्बलता का लक्षण नहीं होता। तब इस औषधि को $\frac{1}{2}$ ग्रेन दैनिक मात्रा में शुरु कर सकते हैं। और प्रति सप्ताह इसमें $\frac{1}{2}$ ग्रेन की वृद्धि कर सकते हैं। इस औषधि की चालू मात्रा प्राय: १-२ ग्रेन दैनिक पर्याप्त होती है।

(२) Thyroxine से बनी Thyroxine Sodium (Eltroxin tab. Glaxo) की गोलियां भी मिलती हैं। इस औषधि की .१ मिलि० मात्रा १ ग्रेन Thyroid के समान बलवान होती है। इसकी कीमत कुछ अधिक होती है। परन्तु इस औषधि

का बल उपर्युक्त औषधि की अपेक्षा अधिक निश्चित है ।

Thyroxine Sodium या Sodium Levothyroxine को १/५०००, १/२५०० ग्रेन मात्रा में प्रतिदिन १ सप्ताह तक देना चाहिये तथा इसके बाद प्रति सप्ताह १/२५०० ग्रेन मात्रा इसकी बढ़ाते जाना चाहिये । जब तक यह १/६००, १/३०० ग्रेन दैनिक न हो जाय । फिर इसे तब तक कायम रखना चाहिये जब तक रोग शान्त न हो जाय या इसके विषैले लक्षण न होने लगें । तब जो उचित मात्रा हो उसमें आगे के लिये इसे जारी रखना चाहिये ।

कहा जाता है कि Thyroid के सूक्ष्म रसों में Thyroxine के अतिरिक्त १० प्र०श० Triiodothyronine भी होता है । Thyroxine के देने से यह शरीर में नहीं जा पाता । इस उद्देश्य से Diotroxin एक कम्पौण्ड बना हुआ मिलता है जिसमें ६० प्र०श० Thyroxine १० प्र०श० Liothyronine Sodium (L.Triiodothyronine Sodium) होते हैं । परन्तु Thyroxine Sodium से भी इस रोग में पूर्ण लाभ होता है ।

(३) Sodium Liothyronine (Triiodothyronine, Cytomel ) इस औषधिका विशेष अवस्थाओं में जब शीघ्र ही प्रभाव अपेक्षित हो (स्थायी प्रभाव अपेक्षित न हो) प्रयोग किया जाता है क्योंकि यह शीघ्र प्रभाव करती है, उपर्युक्त औषधियों के समान स्थायी प्रभाव नहीं करती । स्वल्प मात्रा में ~~इसका प्रयोग करना चाहिये ।~~ अर्थात् ५-१०० माइक्रोग्राम या .००५ मिलि० मात्रा में दिन में १ बार आरम्भ में इसका प्रयोग करना चाहिये । फिर इसके बाद उपर्युक्त औषधियों का प्रयोग करते रहना चाहिये ।

पाण्डुता के लिये लोह तथा विटामिन बी$_{१२}$ का प्रयोग करना चाहिये ।

वामनत्व :- Cretinism, Dwarfism:-

यदि जन्म से ही शिशु में गल ग्रन्थि का विकास न हो पाया हो जिससे शरीर को इसके सूक्ष्म रस न मिलें या बहुत कम मात्रा में मिलें तब शरीर का विकास नहीं हो पाता जिसे वामन रोग या Cretinism कहते हैं ।

जिन प्रदेशों में गिल्हड़ का रोग होता है अर्थात् जहां जल आदि से स्वभावत: आयोडीन कम मिलता है वहां यदि माता या पिता में से किसी को गिल्हड़ हो या यह ग्रन्थि अधिक निष्क्रिय हो तो गर्भस्थ शिशु को आयोडीन के न मिलने से उसमें इस ग्रन्थि का विकास नहीं होता । गर्भावस्था में माता को Iodine मिलता रहे तो यह रोग नहीं होता ।

रोगी की गल ग्रन्थि की परीक्षा करने से पता लगता है वह बहुत छोटी है । उसकी थैलियों की फिल्ली लघु तथा क्षीण (Atrophied) होती है । थैलियां छोटी तथा संख्या में कम होती हैं । स्नायुतन्तु की मात्रा बढ़ी हुई होती है ।

लक्षण :-

ऐसा शिशु उत्पन्न होने के समय नार्मल ही प्रतीत होता है परन्तु किसी शिशु में रोते समय उसके गले की आवाज बैठी हुई हो, त्वचा के नीचे प्रोटीन्स सदृश पदार्थ के बैठ जाने से वह मोटी सी दीखे तो इस रोग का सन्देह करना चाहिये। और यदि फिर उसकी शारीरिक, मानसिक वृद्धि न हो अर्थात् उसमें बैठ सकने, खड़े हो सकने, बोलने, समझने, समय पर दन्तोद्गम होने आदि के लक्षण दिखाई न पड़ें, शिर, भौंहों के बाल ठीक ठीक न उगें, खुश्क से हों, कम हों, दूर दूर हों, भंगुर हों, नासिका चौड़ी चपटी हो, नथुने बड़े बड़े हों, नाक का पिछला हिस्सा बैठा हुआ हो, ओंठ मोटे हों, जीभ मोटी हो, बाहर निकली हुई रहती हो, शाखायें छोटी हों, हाथ पैर छोटे चपटे से हों, अंगुलियां आगे से चपटी सी हों, ब्रह्म रंध्र का छिद्र देर तक बना रहे, पेट आगे को उभरा हुआ हो, अस्थियों की वृद्धि यथावत् न हो, इस रोग का सन्देह कर लेना चाहिये तथा शीघ्र ही उसकी चिकित्सा आरम्भ कर देनी चाहिये। ऐसा बालक देखने में ही बुद्धिहीन, भाषण शक्ति से हीन और कभी कभी श्रवण शक्ति से भी हीन होता है।

परीक्षा करने पर ऐसे शिशु की नाड़ी गति नार्मल से कम होती है। तापमान भी नार्मल से कम होता है। B.M.R. भी कम होता है। उसे शीत सहन नहीं होता तथा मलबन्ध भी रहता है।

चिकित्सा :-

रोगी की चिकित्सा शीघ्र आरम्भ न की जाय तो बालक शरीर में वामन (Dwarf) बुद्धि हीन, गूंगा, बहरा, रह जाता है। यदि चिकित्सा शीघ्र आरम्भ कर दी जाय तो रोग को रोका जा सकता है और बालक को बहुत कुछ स्वस्थ बनाया जा सकता है। इस ग्रन्थि की न्यूनता को पूर्ण करने के लिये १ वर्ष से कम शिशु को Thyroideum (Desiccated Thyroid Extract) की $\frac{१}{८}$, $\frac{१}{४}$ ग्रेन की १ मात्रा प्रतिदिन दे देनी चाहिये। शिशु १ वर्ष से बड़ा हो जाय तो २-३ वर्ष की आयु में उसे यह औषधि $\frac{१}{२}$ ग्रेन मात्रा में प्रतिदिन दे देनी चाहिये। इससे बड़ी आयु के बालक में इसे १ ग्रेन मात्रा में दिया जा सकता है। इस औषधि के देने के एक सप्ताह के अन्दर २ इस औषधि के गुण मालुम होने लगते हैं। मूत्र आने लगता, स्वेद आने लगता, शरीर का बोझ घटने लगता, नये बाल आने लगते, हाथ पांव तथा शरीर के अंग ठीक ठीक बढ़ने लगते और रक्त में Cholesterol की प्रतिशतक मात्रा कम होने लगती है। कुछ काल बाद उसकी मानसिक अवस्था में भी सुधार के लक्षण दीखने लगते हैं।

Thyroideum के समान Thyroxine Sodium को .०२५ से - .१ मिलि० मात्रा में दिन में १ बार देते रहने से भी इसी प्रकार लाभ होता है।

प्रतिषेधक चिकित्सा :-

जिन प्रदेशों में गिल्लड़ रोग बहुत होता है वहां माता को बड़ा गिल्लड़ हो तो गर्भावस्था में उसे Sodium Iodide १-२ ग्रेन दैनिक मात्रा में मिलता रहना चाहिये । इससे गर्भस्थ शिशु को इस रोग से ग्रस्त होने से बचाया जा सकता है ।

## Adrenal ग्रन्थि के रोग :-

### इतिहास :-

पहले पहल Eustachius (१५६३) ने Adrenal का एक ग्रन्थि के तौर पर वर्णन किया था । यद्यपि वह इसके कार्य से परिचित नहीं था । फिर Meckle (१८०६) ने कहा था कि यह ग्रन्थि यकृत प्लीहा आदि के समान शरीर में धात्वीय परिपक्व Metabolism का संचालन करती है तो भी सबसे पहले Thomus Addison (१८५५) ने उस रोग का वर्णन किया जो इस ग्रन्थि के क्षीण या नष्ट हो जाने से होता है । इसीलिये इस ग्रन्थि के निष्क्रिय हो जाने से उत्पन्न होने वाले रोग को अभी तक Addison का रोग कहते हैं । परन्तु इस ग्रन्थि के सूक्ष्म रसों Hormones का पता तो १६३० के लगभग पहले Hartman, Mac Arthur आदि ने और फिर Kendall, Reichstein आदि ने भलीप्रकार पता ही नहीं लगा लिया उन्हें कृत्रिम रुप से बना भी लिया ।

### रचना :-

पीले से रंग की १ ड्राम के लगभग भार की यह त्रिकोणाकृति ग्रन्थि दोनों ओर वृक्कों के ऊपर के सिरे पर टोपी की तरह उसके अन्दर की तरफ तथा कुछ आली और झुकी हुई पड़ी रहती हैं (माप (१½ × ½ × ⅛ इन्च दाहिनी, १¾ × ¾ × ⅛ इं. बाईं))। इसके बाहर २ के कठोर खोल को Cortex तथा अन्दर के मृदु, गहरे रंग वाले गूदे को Medulla कहते हैं । ये दोनों भाग हर तरह से एक दूसरे से सर्वथा विभिन्न अंग हैं ।

Cortex उसी प्रकार के झिल्ली के बनाने वाले सेलों से बना है जिनसे Gonads अर्थात् लिंगग्रन्थियां बनी हैं । इन सेलों में वसा सदृश पदार्थ अर्थात् Lipoid विशेष होता है । ये सेल बाहर से अन्दर की ओर तीन क्षेत्रों में विभक्त हैं जिन्हें क्रमश: Zonaglomerulosa (सेलों के गोलाकृति होने से), Zonafasciculata (सेलों के स्तम्भाकृति Columnar होने से), तथा Zona Reticularis कहते हैं । इस ग्रन्थि में रक्त बहुत अधिक मात्रा में आता है ।

(१) Superior Supra Renal Artery के द्वारा जो Inferior Phrenic Artery की शाखा है इसमें रक्त आता है ।

(२) Middle Suprarenal Artery से जो Aorta की शाखा है इस ग्रन्थि में रक्त आता है ।

(३) Inferior Suprarenal Artery से जो Renal Artery की शाखा है इसमें रक्त आता है । इसमें से रक्त केवल एक Vein के द्वारा वापिस जाता है । दांयी ओर की ग्रन्थि से यह Adrenal Vein निकल कर सीधी Inferior Venacava में जा मिलती है । बांये ओर की ग्रन्थि से निकली

Adrenal Vein उधार की Renal Vein में जा मिलती है । यह शिरा दोनों और अपेक्षाया कुछ मोटी होती है । इस ग्रन्थि में Sympathetic नाड़ी सूत्र Splonchnic के द्वारा Coeliac Ganglion से जाते हैं ।

कार्य :-

Kendall तथा Reichstein ने इस Cortex में से बहुत से Corticosteroids जो इस ग्रन्थि के सूक्ष्म रस Hormones हैं पृथक् किये हैं, जिनमें से ६ प्रमुख माने जाते हैं ।

(१) 17-Hydroxycorticosterone या कम्पौण्ड F. या Hydrocortisone.

(२) 17-Hydroxy-11 Dehydrocorticosterone. या कम्पौण्ड E. या Cortisone.

(३) 11-Desoxycorticosterone acetate (DOCA) या Deoxycortone Acetate (B.P.) U.S.P.

(४) Aldosterone (Electrocortin).

(५) 11-Dehydrocorticosterone या कम्पौण्ड A.

(६) Corticosterone या कम्पौण्ड B. हैं ।

इनका अपने प्रभावों के अनुसार तीन वर्गों में वर्गीकरण किया जा सकता है ।

(१) इनमें से 11-Desoxycorticosterone तथा Aldosterone रक्त द्वारा विशेषत: वृक्क की मूत्र स्राविणियों (Tubules) पर प्रभाव करते हैं एवं उनमें सोडियम तथा जल को पुनर्विलीन करके शरीर में इन्हें सुरक्षित रखने का काम करते हैं । जिससे रक्त की मात्रा कम नहीं होती शरीर मात्रा तथा रक्त भार ठीक बना रहता है (जब रक्त में सोडियम बढ़ता है एवं वह कुछ alkaline होता है तब मूत्र स्राविणियों से Chloride का पुनर्विलीयन होता है) साथ ही ये सेलों में से आये Potassium को मूत्र द्वारा बाहिर निकालने का काम करते हैं (जिससे रक्त में sod. chlor. बढ़ता तथा Pot. घटता है)। इस प्रकार क्योंकि ये इन Electrolytes को शरीर में नियमित रखते हैं और Cortex से निकलते हैं, इन्हें Mineralocorticoids कह देते हैं । सम्भवत: ये भाग के zona glomerulosa से उत्पन्न होते हैं।

(२) Corticosterone (कम्पौण्ड B.) Cortisone, तथा Hydrocortisone, जो सम्भवत: zona fasciculata से उत्पन्न होते हैं शरीर की शक्ति को बढ़ाने के लिये धातुओं में विद्यमान प्रोटीन को (यकृत में glycogen को) सम्भवत: फैट को भी ग्लूकोज़ में परिवर्तित करने का काम करते हैं, विशेषत: शरीर या मन पर अति कार्य भार आ पड़ने पर उत्पन्न हुई शक्ति की पूर्ति के लिये वे ऐसा करते हैं अर्थात् इनके कारण Gluconeogenesis की प्रक्रिया होती है। इस प्रकार ये प्रोटीन फैट तथा कार्बोहाइड्रेट के परिपचन को ठीक रखते हैं । इन्हें Glucocorticoids या carbohydrate regulating steroids कहते हैं । इनकी अतिमात्रा हो जाने पर रक्त में शर्करा की मात्रा बढ़ जाती है। शोथ व व्रण शान्त करने से इन्हें anti inflammatory steroids भी कहते हैं Eosinophils, lymphocytes कम करते हैं

(३) जिस प्रकार Androgens अर्थात् पुल्लिंगी सूक्ष्म रस तथा Oestrogens अर्थात् स्त्रीलिंगी सूक्ष्म रस क्रमश: अण्ड तथा डिम्ब ग्रन्थियों से उत्पन्न होते हैं वैसे कुछ अंश में इस Cortex के zona reticularis में से भी उत्पन्न होकर ये दोनों रक्त में जाते हैं तथा ये Androgens Nitrogen को पकड़ कर उससे प्रोटीन्स को एवं शारीरिक धातुओं को बनाने (Protein Anabolism) का कार्य करते हैं । साथ ही स्त्री पुरुष

[margin note: अत्यधिक मात्रा में शरीर में अमीनोacids बनाकर उनको शक्ति के रूप में ... keto acids के रूप में ... ACTH ... ]

सूक्ष्म वाह्य लक्षणों को भी उत्पन्न करने का काम करते हैं। पुरुष के मूत्र के द्वारा प्रतिदिन जितनी मात्रा Androgens की 17-Ketosteroids के रूप में बाहर निकलती है उसका $\frac{2}{3}$ भाग इसी ग्रन्थि में से आता है और केवल $\frac{1}{3}$ भाग अण्ड ग्रन्थि में से आता है। स्त्री के मूत्र में Androgens की प्रतिदिन जो मात्रा निकलती है वह सारी की सारी इसी ग्रन्थि में से आती है। इस ग्रन्थि में पाये जाने वाले Androgens में प्रधान Androsterone है।

इस Adrenal ग्रन्थि का Pituitary ग्रन्थि के साथ सम्बन्ध :-

शरीर पर बाहर से या अन्दर से अर्थात् वाह्य या मानसिक किसी प्रकार का आघात आ पड़े तो नाड़ियों के द्वारा Thalamus और Hypothalamus विक्षुब्ध [illegible] हो जाते हैं। उनके इस विक्षोभ से Anterior Pituitary ग्रन्थि विक्षुब्ध हो जाती है। Adrenaline के रक्त के द्वारा उस पर प्रभाव होने से भी वह विक्षुब्ध होती है। उसके विक्षोभ से उसमें से Adrenocorticotropic Hormone (ACTH) उत्पन्न होकर रक्त के द्वारा Cortex में पहुँच कर उसे उत्तेजित करता है जिससे उसमें से उपर्युक्त Adrenocorticosteroids अधिक मात्रा में उत्पन्न होने लगते हैं। वैसे तो इस ग्रन्थि के सूक्ष्म रस स्वल्प मात्रा में उत्पन्न होते ही रहते हैं। इस ग्रन्थि से Hydrocortisone की उत्पत्ति दिन भर में पुरुष में १३ और स्त्री में ११ मिलि० के लगभग होती है। दिन में इसकी उत्पत्ति कुछ अधिक, रात को बहुत कम होती है। परीक्षा करने से दिन के समय प्रति १०० सी०सी० रक्त में यह ५-२५ माइक्रोग्राम मात्रा में मिलता है। ACTH के द्वारा इसकी मात्रा बढ़ जाती है। दूसरी ओर जब रक्त में Hydrocortisone की मात्रा बढ़ती है तब Anterior Pituitary के मन्द हो जाने से ACTH की मात्रा कम उत्पन्न होती है। इसीलिये ACTH के देते रहने पर जब इस ग्रन्थि में कुछ अति वृद्धि (Hyperplasia) हो जाती एवं Hydrocortisone की उत्पत्ति उसमें से अधिक होने लगती है ऐसी अवस्था में जब ACTH का देना सहसा बन्द कर दिया जाता है तब अन्दर Pituitary में से भी इसकी स्वाभाविक उत्पत्ति बहुत कम हुई २ पाई जाती है। इसी प्रकार Hydrocortisone देर तक लिया जाय तो अन्दर ACTH की उत्पत्ति कम होने से Adrenal Cortex में भी कुछ क्षीणता (Atrophy) हो जाती है और फिर Hydrocortisone के सहसा बन्द करने पर Adrenal Cortex की क्षीणता के कारण उसके सूक्ष्म रसों की उत्पत्ति दिनों और सप्ताहों तक कम ही होती है। इसीलिये इन औषधियों के प्रयोग को सहसा नहीं, पर क्रमशः धीरे धीरे समाप्त किया जाता है।

इस ग्रन्थि सम्बन्धी परीक्षायें (Tests)

(१) जल निष्क्रमण सम्बन्धी परीक्षा :- Kepler's Water Excretion Test:-

वृक्कों के अन्दर विद्यमान रक्त में इस ग्रन्थि के सूक्ष्म रस (Hydrocortisone आदि) न हों या कम हों तो वे जल को भली प्रकार बाहिर नहीं कर सकते। इसीलिये यदि इस रोग के रोगी को रात भोजन न देकर, प्रातः उसे मूत्र कराके उसके मूत्राशय को खाली करके हलका सा गर्म जल रोगी के प्रतिकिलो ग्राम भार के पीछे २० मिलिलिटर के हिसाब से उसे आधी घन्टे के अन्दर अन्दर थोड़ा थोड़ा करके पिला दें (इस बीच रोगी बिस्तरे पर पड़ा रहे) फिर एक एक घन्टे पर चार घन्टे तक उसका मूत्र लेकर उसे माप लेना चाहिये। वह कितना है, और यह हिसाब लगाना चाहिये कि वह पिये हुए जल का कितना भाग है। एक नार्मल व्यक्ति में इस प्रकार पिलाये हुए जल का ५० प्र०श० भाग तो २ घन्टे में मूत्र द्वारा निकल जाता है तथा ४ घन्टे में पिये हुए जल का ८० प्र०श० भाग मूत्र द्वारा निकल जाता है। परन्तु यदि Cortex रुग्ण हो, असमर्थ हो, तो पिया हुआ जल ४ घन्टे तक भी २० प्र०श० से कम मूत्र द्वारा निकलता है। इसलिये यदि ४ घन्टे तक मूत्र द्वारा निकलने वाला जल पिये हुए जल के ५० प्र०श० से कम हो तो Adrenal ग्रन्थि की असमर्थता का अनुमान करना चाहिये।

अब यदि रात को भोजन का लंघन कर लेने के बाद पहले रोगी को मुख द्वारा ५० मिलि० Cortisone Acetate (Cortin) दे दें, फिर २ घन्टे बाद मूत्राशय को खाली कराके आधा घन्टे के अन्दर अन्दर उसे उपर्युक्त मात्रा में जल दे के फिर एक एक घन्टे बाद ४ बार का मूत्र ले के उसे माप लेना चाहिये और देखना चाहिये कि वह पिये हुये जल का कौन सा भाग है। इससे यदि जल की निकासी नार्मल हो जाय तो निश्चय कर लेना चाहिये कि रोगी में Adrenal ग्रन्थि की असमर्थता (Deficiency) विद्यमान है।

(२) 17-Ketosteroids की परीक्षा :-(Test):-

मूत्र में जो Ketosteroids निकलते हैं (उनके प्रारम्भिक steroids) वे Cortex (तथा अण्ड) के सूक्ष्म रसों (Hormones) में से ही आते हैं। अतः यदि यह ग्रन्थि निष्क्रिय हो जाय तो स्त्री के मूत्र में तो ये (बहुत कम या) सर्वथा नहीं मिलते और पुरुष के मूत्र में इनकी दैनिक मात्रा ५ मिलि० से कम हो जाती है। (नार्मल नरों में ८-१५ मिलि० मादाओं में ५-१२ मिलि०)

ACTH को २५ मिलि० मात्रा में धीरे धीरे करके ६-७ घन्टे के समय में शिरा द्वारा देकर उसके ४८ घन्टे बाद देखने से ~~इस~~ नार्मल व्यक्ति के मूत्र में 17-Ketosteroids की मात्रा पहले से बढ़ जाती है। यदि इसके देने के बाद भी मूत्र परीक्षा करने पर इसमें कोई वृद्धि न हो तो Primary Suprarenal Deficiency का निश्चय कर लेना चाहिये। यदि Anterior Pituitary के रुग्ण होने के कारण इस Adrenal ग्रन्थि में असमर्थता हुई २ हो तो

उपर्युक्त इंजेक्शन देने के ४८ घन्टे बाद मुत्र में 17-Ketosteroids में वृद्धि अवश्य होती है ।

Thorn's Test :-

उपर्युक्त ACTH के मन्द गति से शिरा द्वारा इंजेक्शन देने से पहले तथा इस इंजेक्शन के ८ घन्टे तक देने के बाद फिर रक्त में Eosinophils की गणना करनी चाहिये । नार्मल व्यक्ति में इस इंजेक्शन के बाद इनकी संख्या ६० प्र०श० कम हो जाती है । इस रोग में यह कमी बहुत कम होती है ।

अथवा रात को रोगी को निराहार रख के प्रात: उसके रक्त में Eosinophils की संख्या देखनी चाहिये फिर ACTH २५ मिलि० मात्रा में मांस द्वारा देकर उसके बाद नाश्ता कराके इंजेक्शन से ४ घन्टे बाद फिर उसके रक्त को लेकर उसमें Eosinophils की गण्ना कर लेनी चाहिये । नार्मल व्यक्ति में इस इंजेक्शन के बाद 11-17 Oxysteroids के अधिक मात्रा में उत्पन्न होने पर इन श्वेताणुओं में पहली गणना की अपेक्षा ५० प्र०श० से अधिक कमी हो जाया करती है । यदि यह कमी ५० प्र०श० से कम हो तो इस ग्रन्थि के रुग्ण होने का निश्चय कर लेना चाहिये । इन दोनों विधियों में से प्रथम विधि अधिक सही पता देने वाली है ।

Fasting Test or Hypoglycaemic Test :-

२४ घन्टे के उपवास के पहले तथा बाद जिसमें रोगी को केवल जल पर ही रखा जाता है रोगी के रक्त में शक्कर की परीक्षा की जाती है । थोड़ी कमी तो सभी में होती है परन्तु जब यह ग्रन्थि निष्क्रिय होती है तब यह कमी २० मिलि० प्र०श० से अधिक होती है । तब Hypoglycaemia के लक्षण प्रकट होने लगते हैं ।

तीव्र वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि नैर्बल्य :- Acute Suprarenal Deficiency, Acute Hypocorticalism, Acute Hypoadrenia:-

तीव्र रुप में यह रोग तीव्र संक्रामक रोगों के उपद्रव रुप में होता है । उदाहरणत तीव्र तथा घातक (Subtertian) विषम ज्वर, मन्थर ज्वर, विषूचिका, ग्रीष्म अतिसार, Diphtheria, आदि में इस ग्रन्थि के अन्दर शोथ हो जाने से इसके सहसा निष्क्रिय हो जाने के कारण सोडियम तथा जल के अति मात्रा में निकल जाने तथा पोटासियम के शरीर में बढ़ जाने से तथा रक्त में खाण्ड के कम हो जाने से रक्त संचार मन्द हो जाता तथा सर्वांग शैत्य (Shock) का लक्षण हो जाता है । शरीर पर अति मात्रा में दाह (Burn) के हो जाने पर भी यह ग्रन्थि निष्क्रिय हो सकती है ।

चिरस्थायी वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि नैर्बल्य :- Addison's Disease (Chronic Hypocorticalism) :- Adrenal insufficiency :-

एडिसन-Addison- (१८५५) ने सबसे पहले इस रोग की ओर हमारा ध्यान खींचा । यह रोग सुलभ नहीं है तो भी इसका परिज्ञान अत्यावश्यक है । इस रोग में पहले इस ग्रन्थि का Zonareticularis फिर Zona Fosciculata फिर Zona Glomerulosa धीरे धीरे नष्ट होते हैं और अन्त में Medulla भी नष्ट होने लगता है । ७० प्र०श० रोगियों में इसके नष्ट होने का कारण दाय रोग Tuberculosis होता है अर्थात् इस रोग के कारण इस ग्रन्थि में पनीर भाव तथा स्नायु भाव (Caseation, Fibrosis) की प्रक्रिया हो जाती है । रोगी की आयु २०-४० के बीच की हो, रोगी की किसी ग्रन्थि (Gland) या अस्थि में दाय रोग होने का या परिवार में दाय रोग होने का इतिवृत्त हो तो इस रोग का सन्देह कर लेना चाहिये। कभी कभी ... Radiology ... निश्चय हो जाता है । २० प्र०श० रोगियों में इस ग्रन्थि में हुई दाणता (Atrophy) इस रोग का कारण होती है । अर्थात् इस अवस्था में Cortex में स्नायु तन्तु छा जाता है । कभी कभी इसमें कैन्सर, फिरंग, Amyloid रोग होकर यह निष्क्रिय होने लगती है ।

लक्षण :-
----------

यह रोग धीरे धीरे अज्ञात रूप में आरम्भ होता है । पहले पहल उसकी शिकायत यह होती है कि रोगी शरीर में अशक्ति अनुभव करता है । स्वल्प श्रम से या थोड़ा बोलने से वह थक जाता है । उसका शरीर हारता जाता या सूखता जाता है । शरीर में से Sodium तथा जल की अधिक निकासी तथा रक्त में ग्लूकोज़ की कमी तथा मांसपेशियों में पोटासियम की अधिकता से ये लक्षण हो सकते हैं । (नार्मल सोडि० ३१०-३५५ मिलि० नार्मल पोटासियम १४-२१ मिलि० ...) ऐसी शंका हो जानी चाहिये। रोगी को अन्नारुचि, वमन तथा पेट में दर्द के लक्षण भी हो सकते हैं । ये लक्षण Vagotonia के कारण होते प्रतीत होते हैं । धातुपाक अर्थात् Metabolism के मन्द हो जाने से रोगी को अपने हाथ पांव ठन्डे लगते हैं । परन्तु इनके साथ एक बड़ा प्रमुख लक्षण शरीर की त्वचा पर श्यामता का आ जाना है जो पहले चेहरे पर से आरम्भ होकर ग्रीवा पर और हाथों के पृष्ठ प्रदेश पर दीखती है । गोडों, कोहणियों, अंगुलियों, जननेन्द्रियों, कक्षा, चूचुक, नाभि तथा जहां जहां त्वचा पर संघर्ष या दबाव पड़ता है वहां वहां यह श्यामता विशेष दिखाई पड़ती है । मुख के अन्दर जीभ पर, मसूड़ों पर, गालों पर, तालु के पिछले भाग पर स्लेटी रंग के चकते दिखाई पड़ते हैं । इस ग्रन्थि के सूक्ष्म रसों (Hydrocortisone) के अभाव में Pituitary ग्रन्थि के Melanocyte Stimulating - Hormone के प्रबल हो जाने से ये श्याम वर्ण चकते उत्पन्न होते हैं ऐसा समझा जाता है । पेट सम्बन्धी लक्षण अर्थात् अन्नारुचि विशेषत: घी, तेल के लिये अरुचि, वमन, मलबन्धा, पेट में विशेषत: आमाशय प्रदेश (Epigastrium) में दर्द होने के लक्षण अधिक स्पष्ट होते जाते हैं ।

हृदय तथा रक्त की परीक्षा करने पर, क्योंकि Sodium

और जल की निकासी मूत्र, स्वेद आदि शारीरिक स्रावों के द्वारा अधिक हो जाती है Dehydration तथा रक्त की मात्रा के कम हो जाने से रक्त भार घट जाता है । संकोच कालिक रक्त भार $\frac{१००}{६०}$ M.M.Hg. या इससे भी कम हो जाता है । हृदय शब्द मन्द होते हैं । नाड़ी गति कुछ तीव्र हो जाती है । प्रत्येक नाड़ी का विस्तार Volume कम होता, पाण्डुता Microcytic Hypochromic किस्म की होती है । इन दोनों कारणों से खड़ा होने पर सिर में चक्कर आ सकता है । रक्त में Lymphocytes तथा Eosinophils की संख्या कुछ बढ़ जाती है । रक्त में Sodium और Potassium का अनुपात जो १५०:५ अर्थात् ३०:१ का होता है वह कम हो जाता है । धातुपाक की मन्दता से तापमान भी गिर जाता है । रक्त की कमी तथा वृक्कों को रक्त के कम मिलने से मूत्र कम बनता है । उसके द्वारा Urea, Non-Protein Nitrogen की निकासी भी कम हो जाती है जिससे रक्त में इनकी मात्रा नार्मल से अधिक हो जाती है + (Azotaemia) मूत्र में प्रतिदिन निकलने वाली 17-Ketosteroids की मात्रा कम हो जाती है ।

जननेन्द्रिय निर्बलता सम्बन्धी लक्षण जैसे पुंस्त्वनाश, आर्तव नाश के लक्षण भी होते हैं ।

शारीरिक निर्बलता के समान मानसिक निर्बलता के लक्षण जैसे मानसिक मन्दता, उदासीनता, तन्द्रालुता, स्मृतिनाश, एकाग्रता की न्यूनता, सहन शक्ति की न्यूनता, भयशीलता, निराशावाद (Pessimism), प्रतिकूलता (Negativism) के लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं ।

**Addisonian Crisis :-**

जिस व्यक्ति में ये ग्रन्थियां निष्क्रिय होती हैं यदि उसे कोई तीव्र ज्वर हो जाय या उसे कुछ काल उपवास करना पड़े या उसे सहसा सर्दी लग जाय या भारी श्रम करना पड़े या उस पर कोई चिन्ता आ पड़े या उसे दस्त लग जायें तो क्योंकि उसमें इनको सहने की शक्ति नहीं होती उसे शीघ्र सर्वांग शैत्य (Collapse) का उपद्रव हो जाता है जिसे Addisonian Crisis कहते हैं । ऐसा व्यक्ति Morphine, Potassium, Insulin, Chloroform आदि को भी सहन नहीं करता । दौरे के प्रारम्भ में पेट पर दर्द का लक्षण होता है बाद में तीव्र वमन होकर शरीर से बहुत सा जल निकल जाता एवं रक्तभार गिर जाता और शीघ्र [illegible] हो जाता है इस दौरे की चिकित्सा शीघ्र होनी चाहिये अन्यथा यह घातक होता है।

**चिकित्सा :-**

उपर्युक्त वर्णन से स्पष्ट है कि इस रोग के रोगी को कार्बोहाईड्रेट तथा प्रोटीन भोजन पर्याप्त मात्रा में मिलना चाहिये । दिन के ३ भोजनों के स्थान पर उसे दिन में थोड़ी-थोड़ी मात्रा में कई बार भोजन मिलना चाहिये । प्रोटीन्स को शरीर में खपाने ( Anabolise करने) के लिये Testosterone भी उसे मिलता रहे तो लाभ रहता है । रोगी को संक्रामक रोगों तथा आघातों से

बचाना चाहिये । कोई ऐसा रोग हो जाय तो तुरन्त उसकी चिकित्सा होनी चाहिये ।

Hydrocortisone (Efcorlin) या Cortisone (corlin glaxo, Cortone M.S.D.) इस रोग की प्रधान औषधि है । Hydrocortisone को ६·२५ से २५ मिलि० दैनिक मात्रा में ३-४ बार करके मुख द्वारा देना चाहिये । इससे प्रोटीन्स कार्बोहाइड्रेट्स तथा फैट्स का परिपच्च ठीक ठीक होता है या Cortisone Acetate को १२·५ मिलि० मात्रा में दिन में ४ बार मुख द्वारा देना चाहिये अथवा इनके स्थान पर Triamcinalone (Kenacort. Squibb. Ledercort) को २ मिलि० मात्रा में दिन में ३ बार देना चाहिये । क्योंकि शरीर में सोडियम को रोकने तथा सोडियम, पोटासियम और जल को सन्तुलित रुप में रखने में ये औषधियां सहायक नहीं होतीं । अत: इनकी इस कमी को पूरा करने के लिये Fludrocortisone Acetate (Florinef, F- Cortef, Aflorone) को ·१- ·२५ मिलि० मात्रा में प्रतिदिन या प्रति दूसरे दिन मुख द्वारा देना चाहिये अथवा इस औषधि के स्थान पर Desoxy-corticosterone Acetate (D.O.C.A. Percorten ciba) की एक गोली को गाल और दांत के बीच में रख के घुलने देना चाहिये, दिन में १ गोली पर्याप्त रहती है । या इसके ७५-७५ मिलि० की ४ Pellets को रोगी की त्वचा के नीचे प्रति ६-६ महीने के अन्तर से रख देना (Implant) चाहिये । या Desoxy Corticosterone Trimethylacetate को २५-७५ मिलि० मात्रा में महीने में १ बार रोगी के मांस में डाल देना चाहिये । (इस औषधि को तेल में के घोल के रुप में १ मिलि० मात्रा में रोज मांस द्वारा देना या २५ मिलि० मात्रा में महीने में १ बार देना बराबर है) अथवा Desoxycorticosterone Trimethyl Acetate (DCTMA) को जिसका प्रभाव चिरकाली स्थायी है महीने में १ बार ५० मिलि० मात्रा में मांस द्वारा दे देना चाहिये ।

यदि D.O.C.A. या Fludrocortisone न मिलें तो Cortisone के प्रयोग के साथ साथ Sodium Chloride को ५-२० मिलि० दैनिक मात्रा में देते रहना चाहिये ।

वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि की न्यूनता विशेष हो Acute Adrenal Insufficiency या Adrenal Crisis हो तो - इसे अर्थकारी समझ के इसकी प्रबलता से चिकित्सा करनी चाहिये । Hydrocortisone - Hemisuccinate (Solu+Cortef या Efcorlin soluble) १००-२०० मिलि० मात्रा में २-१० मिलि-लिटर जल में मिला के शिरा द्वारा एक मिनट का समय लगाके दे देना चाहिये । इसके बाद इसी Solu+Cortef को १०० मिलि० मात्रा में १-२ लिटर नार्मल सेलाइन में-जिसमें ५ प्र०श० ग्लूकोज़ का मिश्रण हो-मिला के २-४ घन्टे के समय में बुन्द २ करके शिरा द्वारा देना चाहिये ।

2-Cortisone Acetate- जब रोगी की अवस्था कुछ सुधरने लगे

तब Cortisone Acetate को ५० मिलि० मात्रा में ४-६ घन्टे के अन्तर से मांस द्वारा देना आरम्भ करना चाहिये। फिर क्रमश: मात्रा कम करते हुए अर्थात् २५ मिलि० मात्रा में इसे ८-८ घन्टे बाद देना चाहिये। फिर रोगी ले सके तो मुख द्वारा १०० मिलि० दैनिक मात्रा में इसे मुख द्वारा देना आरम्भ कर देना चाहिये। अच्छा हो जाने पर भी १२.५ मिलि० मात्रा में इसे दिन में ४ बार देते रहें। फिर क्रमश: इसकी मात्रा कम करते जायें। उपर्युक्त इंजेक्शन के शिरा द्वारा देने के बाद रोगी को १००० मिलिलिटर नार्मल सैलाइन जिसमें १० प्र०श० ग्लूकोज़ हो बून्द बून्द करके शिरा द्वारा देना चाहिये। दिन भर में इस प्रकार कुल जल ३ लिटर से ज्यादा नहीं देना चाहिये।

रोगी के सर्वांग शैत्य (Collapse) की निवृत्ति के लिये उसके सिर के ओर के चारपाई के पांवों को ऊंचा कर देना चाहिये तथा रोगी को गर्म रखना चाहिये। रक्त भार अधिक गिरा हो तो Metaraminol Bitartrate(Aramine)को २-१० मिलि० मात्रा में मांस द्वारा दे देना चाहिये। या १५ मिलि० मात्रा में इसे २५० सी०सी० ५ प्र०श० Dextrose सौल्यूशन में मिलाके शिरा द्वारा दे देना चाहिये। अथवा Methoxamine Hydrochloride(Vasoxyl) को १५ मिलि० मात्रा में मांस द्वारा दे देना चाहिये। आक्सिजन का भी प्रयोग भी करना चाहिये। उपर्युक्त Hydrocortisone या Cortisone के प्रयोग के साथ साथ Desoxycortone Acetate (DOCA) को ५-१० मिलि० मात्रा में मांस द्वारा १२-१२ घन्टे पर देते रहना चाहिये। यदि वमन का लक्षण न हो रोगी मुख से दवा ले सकता हो तो इस औषधि के स्थान पर Fludrocortisone को २ मिलि० मात्रा में दिन में १ बार देते रहना चाहिये। जिस रोग के संक्रमण से यह उपद्रव हुआ है उसके लिये जो Antibiotic औषधि आवश्यक हो उसका प्रयोग भी करना चाहिये।

वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि प्राबल्य-सक्रिय वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि :- Hypercorticalism
Hyperadrenia-Hyperadrenocorticism :-

यह वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि Adrenal Cortex अधिक सक्रिय हो जाय तो इसमें से निकलने वाले उपर्युक्त तीन प्रकार के सूक्ष्म रसों में से किसी एक की प्रचुरता होती है। जिससे तज्जनित लक्षण अधिक स्पष्ट हो जाते हैं। दूसरे सूक्ष्म रस भी कुछ बढ़ जांय तो उनके भी लक्षणों में कुछ वृद्धि हो जाती है। इस प्रकार प्रधानत: इस ग्रन्थि की सक्रियता तीन प्रकार की होती है। इस रोग का प्रथम रूप वह है जिसमें इस ग्रन्थि के Zona Reticularis में अति वृद्धि या अर्बुद के हो जाने से उसमेंसेपुलिंगी सूक्ष्म रस Androgen की उत्पत्ति बढ़ जाती है। Adrenal Cortex के इस सूक्ष्म रस के कारण पुरुष तथा स्त्री दोनों में कक्षा प्रदेश तथा गुप्त प्रदेश में बालों की उत्पत्ति होती है, शरीर में नाइट्रोजन या प्रोटीन की खपत (Anabolism या Nitrogen Retention)

बढ़ती है । स्पष्ट है कि यदि किसी स्त्री में इस ग्रन्थि के अन्दर से होने वाली Androgens की उत्पत्ति बढ़ जाय तो उसमें पुरुष सूचक लक्षण उत्पन्न हो जाते हैं जिससे इसे " वृक्कोपरीय जनित लिंग भेद " का रोग या Adreno-genital Syndrome कहते हैं ।

वृक्कोपरीय जनित लिंग भेद :- Adrenogenital Syndrome-Virilism. Adrenal Virilism

इस रोग का वर्णन पहले पहल फ्रान्स के एक डाक्टर Apert (१६१०) ने किया था । यदि जन्म से ही किसी के दोनों वृक्कोपरीय ग्रन्थियों में अति वृद्धि (Hyperplasia) के होने से Androgens या androgenic harmones या पुल्लिंगी सूक्ष्म रस की उत्पत्ति अधिक हो और उसमें Ovaries के होने के कारण वह मादा भी हो and chromatin positive हो तो उसकी जननेन्द्रिय तथा उसके शरीर में कुछ कुछ पुरुष सूचक लक्षण होते हैं अर्थात् वह स्त्री न होके " पुमान् स्त्री " या Pseudo Hermaphrodite होती है । इस रोग को " पुमान् स्त्रीत्व " का रोग या Pseudo Hermaphroditism. का रोग कहते हैं । ऐसी स्त्री के अन्दर तो Ovaries होती हैं पर उसकी जननेन्द्रिय में स्त्रियोचित लक्षणों के साथ पुरुष सूचक लक्षण भी होते हैं अर्थात् उसमें Clitoris कुछ बड़ा सा होता है, स्त्री योग्य योनि द्वार नहीं होता, हां Clitoris के नीचे मूत्र द्वार ही कुछ बड़ा सा होता है । कन्धे पुरुष के समान चौड़े, जघन स्थान (Pelvis) पुरुष की तरह छोटा या तंग होता है ।

जन्म के बाद ५-६ वर्ष की आयु में किसी वृक्कोपरीय ग्रन्थि में साधारण अर्बुद Adenoma के हो जाने या कैन्सर (Carcinoma) के उस ग्रन्थि के Androgenic Zone में से हो जाने से यह रोग होता है । लड़की में रोग हो तो उसमें पुरुष सूचक लक्षण होने लगते हैं । उसके चेहरे की त्वचा मोटी, भद्दी होती है, आवाज कठोर होती है, गुप्त स्थान तथा कक्षा में बाल आ जाते हैं, Clitoris आकार में बड़ा होता है, स्तन ग्रन्थियों में वृद्धि नहीं होती, शरीर कुछ भारा सा हो जाता है ।

लड़के में यह रोग हो तो यद्यपि वह नाटा होता, पर मांस पेशियों में वृद्धि के हो जाने से देखने में युवक सा दीखता है । जननेन्द्रिय आकार में बड़ी होती है । गुप्त स्थान तथा कक्षा में बाल आ जाते हैं । उसके इस रोग को Macrogenitosomia Precox का रोग कहते हैं ।

युवावस्था में अर्थात् १५-२० वर्ष की अवस्था में यह रोग स्त्री में हो तो उसके चेहरे, घाड़, शाखाओं तथा कोष्ठ के निचले प्रदेश पर नाभि से नीचे गुप्त स्थान के बीच के प्रदेश में बाल उत्पन्न हो जाते हैं । चेहरे पर युवान-पिडिकायें निकलती हैं । स्तनों की वृद्धि नहीं होती । Clitoris आकार में बड़ा होता है । कन्धे चौड़े, जघन स्थान (Pelvis) चौड़ाई में तंग होता है । आर्तव या तो होता ही नहीं या अति स्वल्प मात्रा में होता है । आर्तव समाप्ति

काल के बाद स्त्री में यह रोग हो तो ऐसी स्त्री के चेहरे पर बाल आ जाने का लक्षण होता है।

रोग विनिश्चय :-

Intravenous Pyelography के द्वारा वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि पर हुए अर्बुद का पता लग सकता है। पुलिंगी सूक्ष्म रस Testosterone जो पुरुष में अण्डों (Testes) तथा Adrenal ग्रन्थियों से और स्त्री में केवल Adrenal ग्रन्थियों से उत्पन्न होते हैं नष्ट होकर मूत्र द्वारा 17-Ketosteroids के रूप में बाहर निकलते हैं। इस रोग में इस (Male Sex Hormone) की उत्पत्ति के अधिक होने से मूत्र द्वारा 17-Ketosteroids की निकासी ४-२० गुणा तक हो जाती है। यदि अति वृद्धि (Hyperplasia) के कारण यह रोग हो तो शिरा द्वारा ५०-१०० मिलि० मात्रा में Hydrocortisone, के देने से 17-Ketosteroids की मात्रा मूत्र में शीघ्र घट जाती है। यदि Cortex में अर्बुद (Tumour) हो तो ऐसा नहीं होता। अति वृद्धि में रोग की गति मन्द होती है। साधारण अर्बुद हो तो शल्य कर्म से वह ठीक हो जाता है। कैन्सर हो तो रोग प्राय: असाध्य होता है।

अब यदि इस Adrenal Cortex या वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि के सक्रिय हो जाने पर Glucocorticoids अर्थात् Hydrocortisone या Cortisone सदृश सूक्ष्म रस की उत्पत्ति अधिक हो तो उसके कारण जो रोग होता है उसे Cushing. का रोग या Cushing's Syndrome कहते हैं।

## Cushing का रोग :- Cushing's Syndrome:-

पहले पहल बोस्टन के डाक्टर Herney Cushing (१९३२) ने इस रोग की ओर हमारा ध्यान खींचा। यह एक चिरस्थायी रोग है जो २०-३० वर्ष की स्त्रियों में होता हुआ कभी कभी देखा जाता है। ६० प्र०श० में दोनों ओर वृक्कोत्तरीय ग्रन्थियों में विशेषत: उनके Zona Fasciculata में अति वृद्धि (Hyperplasia) के होने से, ३० प्र०श० में अर्बुद (Adenoma) या कैन्सर के होने के कारण यह रोग होता है। अति वृद्धि की अवस्था में रोग के लक्षण शनै: शनैः प्रकट होते हैं, अर्बुद के होने पर लक्षण सहसा उत्पन्न होते हैं। Glucocorticoids (Hydrocortisone, Cortisone) की अधिक उत्पत्ति के कारण प्रोटीन का परिपक्व अधिक होता है, जिससे अर्थात् Gluconeogenesis की प्रक्रिया के बढ़ जाने से यकृत में Glycogen की मात्रा बढ़ जाती है, रक्त में खाण्ड की मात्रा बढ़ जाती है, फैट भी बढ़ जाता है। प्रोटीन्स के कम हो जाने या उसके परिपक्व (Catabolism) के बढ़ जाने से शरीर की मांस पेशियों में अशक्ति आ जाती है। शाखायें पतली पड़ जाती हैं। अस्थियों में से प्रोटीन

के सची हो जाने से उनमें भंगुरता (Osteoporosis) का लक्षण हो जाता है। पृष्ठवंशास्थि में भंग हो सकता है। कटि कसेरुओं की भंगुरता से पीछे को कुब्जता (Kyphosis). का लक्षण हो जाता है। त्वचा तथा रक्तवाहिनियों में से प्रोटीन्स के कम हो जाने से कोष्ठ के निम्न भाग जंघाओं और कक्षा की पतली त्वचा पर नीली नीली या बैंजनी रंग की धारियां (Striae) या चकते (Ecchymoses) पड़ जाते हैं। रक्तवाहिनियों की दीवारों के पतले हो जाने से वहां रक्त की झलक पड़ने लगती है। चेहरे की त्वचा के पतला पड़ जाने से वहां भी रक्त की लालिमा गालों पर झलकने लगती है।

रक्त में खाण्ड की मात्रा बढ़ जाती है। रोगी की खाण्ड को खपाने की शक्ति (Glucose Tolerance) घट जाती है जिससे मधुमेह भी हो सकता है। फैट की वृद्धि चेहरे, गालों, ग्रीवा, ठोढ़ी, कन्धों, कोष्ठ पर विशेषरूप में होती है। जिससे चेहरा गोल हो जाता है। (Full moon Face) चेहरा इतना भर जाता है कि मुख छिद्र तथा कान उसके उभार में छिपजाते हैं। फूले हुए चेहरे और धड़ के साथ पतली शाखाओं को देखकर इस रोग का निश्चय हो जाता है।

रक्त में खाण्ड की वृद्धि के साथ Sodium की वृद्धि और Calcium की कमी हो सकती है। क्षारीयता (Alkalosis) का लक्षण भी हो सकता है। रक्त में Eosinophils की अनुपस्थिति भी होती है। मूत्र में 11-Oxysteroids या Glucocorticoids की मात्रा अधिक बढ़ी हुई होती है। हो सकता है कि Androgens की वृद्धि भी कुछ अंश में हो जिससे स्त्री के शरीर में पुरुष सदृश लक्षण अर्थात् चेहरे पर बाल, आर्तवनाश, Clitoris वृद्धि के लक्षण भी हों।

Primary Hyperaldosteronism, Conn's Syndrome :-

यह भी हो सकता है कि वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि के सक्रिय होने पर विशेषत: Mineralocorticoids या Aldosterone की उत्पत्ति अधिक हो और उपर्युक्त दोनों प्रकार के सूक्ष्म रसों की उत्पत्ति अधिक न हो। वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि (Adrenal Cortex) के Zona Glomerulosa में विशेषत: अर्बुद (Adenoma) के हो जाने से Aldosterone की उत्पत्ति अधिक बढ़ती है। इसकी अधिक उत्पत्ति से Sodium शरीर में अधिक रुकता है। Potassium की मूत्र द्वारा निकासी अधिक होने लगती है, इसकी निकासी से मांस पेशियों, हृदय आदि में अशक्ति उत्पन्न हो जाती है। तथा लवण के अधिक रुकने से शरीर में रक्त भार बढ़ जाता है।

वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि प्राबल्य या सक्रिय वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि :-

Hypercorticalism की चिकित्सा :-

जब वृक्कोत्तरीय ग्रन्थि से Androgen की उत्पत्ति

